"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2007-2009."




# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 42 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 16 अक्टूबर 2009—आश्विन 24, शक 1931

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 1 अक्टूबर 2009

क्रमांक ई-01-02/2009/एक/2.— श्री जवाहर श्रीवास्तव, भा. प्र. से. (1988) सचिव, सामान्य प्रशासन तथा संसदीय कार्य विभाग को उनके वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक आवासीय आयुक्त, छत्तीसगढ़ भवन, नई दिल्ली का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**पी. जॉय उम्मेन,** मुख्य सचिव.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2009.

रायपुर, दिनांक 16 सितम्बर 2009

क्रमांक1174/866/2009/1-8/स्था.— श्री ए. के. टोप्पो, अतिरिक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग को दिनांक 22-9-2009 से 25-9-2009 तक 04 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत करते हुये दिनांक 18, 19, 20, 21 तथा 26, 27 एवं 28-9-2009 के सार्वजनिक अवकाश को जोड़ने की अनुमति प्रदान की जाती है.

2. श्री ए. के. टोप्पो के अवकाश अवधि में इनका कार्य श्री के. आर. मिश्रा, संयुक्त सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग अपने कार्य के साथ-साथ संपादित करेंगे.

3. अवकाश से लौटने पर श्री ए. के. टोप्पो को अतिरिक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

4. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

5. प्रमाणित किया जाता है कि श्री ए. के. टोप्पो अवकाश पर नहीं जाते तो अतिरिक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 30 सितम्बर 2009

क्रमांक1246/883/2009/1-8/स्था.— श्री एन. के. साकी, विशेष कर्तव्यस्थ अधिकारी, सूचना प्रौद्योगिकी विभाग, छत्तीसगढ़ मंत्रालय को दिनांक 8-10-2009 से 21-10-2009 तक 14 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री एन. के. साकी को विशेष कर्तव्यस्थ अधिकारी, सूचना प्रौद्योगिकी विभाग, छत्तीसगढ़ मंत्रालय के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री एन. के. साकी अवकाश पर नहीं जाते तो विशेष कर्तव्यवस्थ अधिकारी, सूचना प्रौद्योगिकी विभाग, छत्तीसगढ़ मंत्रालय के पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 30 सितम्बर 2009

क्रमांक1248/882/2009/1-8/स्था.— श्रीमती रेजीना टोप्पो, अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, ग्रामोद्योग विभाग को दिनांक 12-10-2009 से 22-10-2009 तक 11 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्रीमती रेजीना टोप्पो को अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, ग्रामोद्योग विभाग के पद पर पुन: पदस्थ किया जाता है.

3. अवकाश अवधि में उन्हें अवकाश वेतन एवं भत्ता उसी प्रकार देय होगा, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलता था.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्रीमती रेजीना टोप्पो अवकाश पर नहीं जातीं तो अवर सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, ग्रामोद्योग विभाग के पद पर कार्य करती रहतीं.

रायपुर, दिनांक 1 अक्टूबर 2009

क्रमांक एफ 4-6/2006/1/एक.— राज्य शासन एतद्द्वारा माननीय न्यायमूर्ति श्री सतीश अग्निहोत्री, न्यायाधीश, छत्तीसगढ़ उच्च न्यायालय, बिलासपुर को दिनांक 24 से 28 अगस्त, 2009 तक (05 दिन) का पूर्ण वेतन भत्तों सहित लघुकृत अवकाश तथा अवकाश पूर्व दिनांक 22 एवं 23 अगस्त, 2009 एवं अवकाश पश्चात् दिनांक 29 एवं 30 अगस्त, 2009 के सार्वजनिक अवकाश का लाभ लेने की कार्योत्तर स्वीकृति प्रदान करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**विजय कुमार सिंह**, अवर सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 5 अक्टूबर 2009

क्रमांक ई-7/1/2003/1/2.— श्रीमती निधि छिब्बर, भा. प्र. से., आयुक्त, भू-अभिलेख, छत्तीसगढ़, रायपुर को दिनांक 12-10-2009 से 16-10-2009 तक (05 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 10, 11, 17, 18 एवं 19 अक्टूबर, 2009 के शासकीय/स्थानीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्रीमती छिब्बर आगामी आदेश तक आयुक्त, भू-अभिलेख, छत्तीसगढ़, रायपुर के पद पर पुनः पदस्थ होंगी.

3. अवकाश काल में श्रीमती छिब्बर को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्रीमती छिब्बर अवकाश पर नहीं जातीं तो अपने पद पर कार्य करती रहतीं.

5. श्रीमती छिब्बर के उक्त अवकाश अवधि में श्री सी. एस. डेहरे, अपर संचालक, भू-अभिलेख, छ. ग. रायपुर अपने वर्तमान कार्यों के साथ-साथ आयुक्त, भू-अभिलेख, छत्तीसगढ़, रायपुर का चालू कार्य भी सम्पादित करेंगे.

रायपुर, दिनांक 5 अक्टूबर 2009

क्रमांक ई-7/8/2003/1/2.— श्रीमती रेणु जी. पिल्ले, भा. प्र. से., सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वित्त विभाग को दिनांक 03-10-2009 से 09-10-2009 तक (07 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 02, 10 एवं 11 अक्टूबर, 2009 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्रीमती पिल्ले, सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वित्त विभाग के पद पर पुनः पदस्थ होंगी.

3. अवकाश काल में श्रीमती पिल्ले को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्रीमती पिल्ले अवकाश पर नहीं जातीं तो अपने पद पर कार्य करती रहतीं.

रायपुर, दिनांक 5 अक्टूबर 2009

क्रमांक ई-7/10/2005/1/2.— श्री अजयपाल सिंह, भा. प्र. से., आयुक्त, स्थानीय निधि संपरीक्षा, छत्तीसगढ़, रायपुर को दिनांक 17-08-2009 से 22-08-2009 तक (06 दिवस) का अर्जित अवकाश (कार्योत्तर) स्वीकृत किया जाता हैं. साथ ही दिनांक 14, 15, 16 एवं 23 अगस्त, 2009 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री सिंह आगामी आदेश तक आयुक्त, स्थानीय निधि संपरीक्षा, छत्तीसगढ़ रायपुर के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री सिंह को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री सिंह अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मुकुन्द गजभिये,** अवर सचिव.

---

# गृह (पुलिस) विभाग
## मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 22 सितम्बर 2009

क्रमांक/एफ 1/31/दो गृह/भापुसे/2007.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री माइनथुंगो तुंगोए, भापुसे, एसडीओपी, कोंडागांव, बस्तर को अत्यावश्यक व्यक्तिगत कार्य से नागालैंड जाने हेतु दिनांक 01-09-2009 से दिनांक 20-09-2009 तक कुल 20 दिवस अर्जित अवकाश स्वीकृत करते हुए दिनांक 21 सितंबर 2009 के शासकीय विज्ञप्त अवकाश का लाभ उठाने की अनुमति प्रदान करता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री माइथुंगो तुंगोए, भापुसे, एसडीओपी, कोंडागांव, बस्तर के पद पर पदस्थ होंगे.

3. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री माइथुंगो तुंगोए, भापुसे अवकाश पर नहीं जाते तो कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 25 सितम्बर 2009

क्रमांक/एफ 1/21/भापुसे/2001—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री आर. के. विज, भापुसे, पुलिस महानिरीक्षक, योजना-प्रबंध, पुलिस मुख्यालय, रायपुर छ. ग. को सपरिवार खंड वर्ष 2008-09 के अंतर्गत गृह नगर रोहतक (हरियाणा) जाने हेतु दिनांक 29, 30-09-2009 एवं 01, 03-10-2009 को कुल 04 दिवस का आकस्मिक अवकाश तथा दिनांक 27, 28-09-2009 एवं 02-10-2009 के शासकीय विज्ञप्त अवकाश सहित गृह नगर एल.टी.सी. की स्वीकृति प्रदान करता है.

2. श्री आर. के. विज, भापुसे को उक्त अवकाश अवधि में वही वेतन एवं भत्ते देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर प्रस्थान करने के पूर्व प्राप्त हो रहे थे.

3. अवकाश से लौटने पर श्री आर. के. विज, भापुसे, पुलिस महानिरीक्षक, योजना-प्रबंध, पुलिस मुख्यालय, रायपुर छ. ग. के पद पर पदस्थ होंगे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री आर. के. विज, भापुसे, पुलिस महानिरीक्षक, योजना-प्रबंध, पुलिस मुख्यालय, रायपुर छ. ग. अवकाश पर नहीं जाते तो कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 1 अक्टूबर 2009

क्रमांक/एफ 1/37/दो गृह/भापुसे/2001—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री एम. डब्ल्यू. अंसारी, भापुसे, महानिरीक्षक, जेल को दिनांक 08-10-2009 से 11-10-2009 तक मोतीलाल नेहरू पुलिस स्टेडियम, भोपाल, मध्यप्रदेश में आयोजित 54वीं राष्ट्रीय सीनियर पुरुष एवं 12वीं महिला कुश्ती प्रतियोगिता में सदस्य के रूप में भाग लेने हेतु दिनांक 07-10-2009 से 13-10-2009 तक कुल 07 दिवस का विशेष आकस्मिक अवकाश स्वीकृत करता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री एम. डब्ल्यू. अंसारी, भापुसे, महानिरीक्षक जेल, छ. ग. के पद पर पदस्थ होंगे.

3. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री एम. डब्ल्यू. अंसारी, भापुसे अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**आर. एल. लिखाटे,** अवर सचिव.

---

## ऊर्जा विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 23 सितम्बर 2009

क्रमांक 5096/422/2009/13/1.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री देवाशीष दास, निदेशक, संयुक्त उपक्रम कंपनी क्रेडा-एचपीसीएल बायोफ्यूल लिमिटेड तथा आई ओ सी एल-क्रेडा बायोफ्यूल लिमिटेड का ऊर्जा विभाग से अन्यत्र स्थानान्तरण होने के फलस्वरूप उनके स्थान पर श्री उमेश अग्रवाल, संयुक्त सचिव, ऊर्जा विभाग को संयुक्त उपक्रम कंपनी में निदेशक के पद पर नामित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अमन सिंह,** विशेष सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 25 सितम्बर 2009

क्रमांक एफ 1-8/2007/13/1.—राज्य शासन एतद्द्वारा ऊर्जा विभाग के मुख्य विद्युत निरीक्षकालय के अधीन कार्यरत् निम्नलिखित उप अभियंता (वि. सु.) को सहायक अभियंता (वि. सु.) एवं सहायक विद्युत निरीक्षक के पद पर पुनरीक्षित वेतनमान रुपये 15,600-39, 100/-+ ग्रेड वेतन रुपये 5400/- में विभागीय पदोन्नति समिति की बैठक दिनांक 24-08-2009 में की गई अनुशंसा के आधार पर पदोन्नत किया जाकर उनके कार्यभार ग्रहण करने की तिथि से अस्थायी रूप से आगामी आदेश तक पदस्थ किया जाता है :—

| क्रमांक | पदोन्नत अधिकारी का नाम एवं पदनाम | नवीन पदस्थापना |
|---|---|---|
| 1. | श्री एम. एल. कौशिक, सहायक अभियंता (वि. सु.) एवं सहायक विद्युत निरीक्षक. | कार्यालय-अधीक्षण अभियंता (वि. सु.) एवं मुख्य विद्युत निरीक्षक, मुख्यालय, रायपुर. |
| 2. | श्री टी. एन. शुक्ला, सहायक अभियंता (वि. सु.) एवं सहायक विद्युत निरीक्षक. | कार्यालय-सहायक अभियंता (वि. सु.) एवं सहायक विद्युत निरीक्षक, उपसंभाग-बिलासपुर. |
| 3. | श्री एम. बी. गोस्वामी, सहायक अभियंता (वि. सु.) एवं सहायक विद्युत निरीक्षक. | कार्यालय-सहायक अभियंता (वि. सु.) एवं सहायक विद्युत निरीक्षक, उपसंभाग-अंबिकापुर. |

2. प्रमाणित किया जाता है कि उपरोक्त पदों पर पदोन्नति के संबंध में अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति के लिये आरक्षण संबंधी नियमों/आदेशों का पालन किया गया है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**उमेश कुमार अग्रवाल,** संयुक्त सचिव.

## तकनीकी शिक्षा, जनशक्ति नियोजन, विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 1 अक्टूबर 2009

### संशोधित आदेश

क्रमांक : एफ 1-51/2008/42-पार्ट.—विभागीय समसंख्यक आदेश दिनांक 01 जून, 2009 को राज्य शासन द्वारा डॉ. भगवंत सिंह, की सेवायें प्रतिनियुक्ति पर लेते हुए तत्काल प्रभाव से आगामी आदेश तक छत्तीसगढ़ स्वामी विवेकानंद तकनीकी विश्वविद्यालय, भिलाई का कुल सचिव नियुक्त किया गया था उक्त आदेश में आंशिक संशोधन करते हुए डॉ. भगवंत सिंह को विश्वविद्यालय अधिनियम की धारा 17 सहपठित 18 (2) के तहत छत्तीसगढ़ स्वामी विवेकानंद तकनीकी विश्वविद्यालय, भिलाई का कुल सचिव नियुक्त किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एन. डी. कुन्दानी**, अवर सचिव.

---

## वन विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 16 सितम्बर 2009

क्रमांक एफ 8-21/2007/10-2.—इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 30-05-2008 जो वन्यप्राणी (संरक्षण) संशोधन अधिनियम, 2006 (केन्द्रीय अधिनियम क्रमांक 39 सन् 2006) की धारा 38 (यू) के तहत् बाघ सह प्रजातियों और वैसे ही पशुओं के समन्वय, मॉनिटरिंग, संरक्षा और संरक्षण को सुनिश्चित करने हेतु गठित संचालन, समिति से संबंधित है. उक्त समिति में आंशिक संशोधन करते हुये समिति के सदस्य क्रमांक 12 श्री अघन सिंह ठाकुर विधायक, कांकेर के स्थान पर वर्तमान विधायक, कांकेर श्रीमती सुमित्रा मर्सकोले को सदस्य नामांकित किया जाता है.

No. F 8-21/2007/10-2.—In reference to the even numbered order dated 30-05-2008 which is in the exercise of powers conferred by section 38 (U) of the wildlife (Protection) Amendment Act, 2006 (Central Act No. 39 of 2006), in order to ensure co-ordination, Monitoring, protection of Tiger, Co-predators and prey animals. The State Government hereby nominates Smt. Sumitra Marskole Member of Legislative Assembly as member of committee in place of Shri Aghan Singh Thakur Member at serial Number 12.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**कौशलेन्द्र सिंह**, सचिव.

---

## खनिज साधन विभाग
### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 7 अक्टूबर 2009

क्रमांक एफ 7-7/2004/12.—खान एवं खनिज (विकास एवं विनियमन) अधिनियम, 1957 (1957 का सं. 67) की धारा 15 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ गौण खनिज नियम, 1996 में निम्नलिखित संशोधन करती है, अर्थात् :—

### संशोधन

उक्त नियमों में,—

1. नियम-29 की अनुसूची तीन में उल्लेखित निम्नानुसार दरें स्थापित किया जाए :—

2. ये संशोधित दरें तारीख 01 नवम्बर 2009 से लागू होंगी.

## अनुसूची-तीन
(देखिए नियम 29)

| क्र. (1) | खनिज (2) | रायल्टी की दर (3) |
|---|---|---|
| 1. | आकारीय पत्थर ग्रेनाइट, डोलेराइट और अग्नेय तथा परिवर्तित चट्टानें जिनका उपयोग काटकर और तराशकर विशिष्ट आकार के ब्लास्क, स्लेब्स, टाइल्स बनाने के लिये किया जाता है. | |
| | (क) काला रंग | 1000/- प्रति घ.मी. |
| | (ख) अन्य रंग | 500/- प्रति घ.मी. |
| 2. | संगमरमर जिसका उपयोग काटकर और तराशकर विशिष्ट आकार के ब्लास्क, स्लेब्स, टाइल्स बनाने के लिए किया जाता है. | 300/- प्रति घ.मी. |
| 3. | अन्य प्रयोजन के लिए संगमरमर पत्थर | 200/- प्रति घ.मी. |
| 4. | फ्लेग स्टोन प्राकृतिक परतदार पत्थर जिसका उपयोग फर्श छत आदि के लिए किया जाता है. | 103/- प्रति घ.मी. |
| 5. | साधारण रेत, बजरी | 20/- प्रति घ.मी. |
| 6. | मुरूम | 20/- प्रति घ.मी. |
| 7. | पत्थर | |
| | (क) बोल्डर | |
| | (ख) गिट्टी, रोड मेटल | 103/- प्रति घ.मी. |
| | (ग) परिष्कृत पत्थर, खंडा, ढोका | |
| 8. | ईंट, बर्तन, कवेलू आदि बनाने के लिए साधारण मिट्टी | 20/- प्रति घ.मी. |
| 9. | अन्य गौण खनिज | 40/- प्रति घ. मी. |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**व्ही. के. मिश्रा,** उप-सचिव.

रायपुर, दिनांक 7 अक्टूबर 2009

क्रमांक एफ 7-7/2004/12.--भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 7-7/2004/12, दिनांक 07 अक्टूबर, 2009 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसर,
**व्ही. के. मिश्रा,** उप-सचिव.

Raipur, the 7th October 2009

No. F 7-7/2004/12.—In exercise of the powers conferred by section 15 of Mines and Minerals (Development and Regulation) Act, 1957 (No. 67 of 1957) the State Government hereby makes the following amendments in Chhattisgarh Minor Mineral Rule, 1996, namely :—

AMENDMENT

In the said Rules,—

1. In Schedule III, of Rule 29 the following rates of royalties shall be substituted.

2. It shall come in to force from the date 01st November 2009.

SCHEDULE-III
(See Rule 29)

RATES OF ROYALTY

| S. No. (1) | Mineral (2) | Rates (3) |
|---|---|---|
| 1. | Dimensional Stone-Granite, dolerite, and other igneous and metamorphic rocks which are used for cutting and polishing purpose for making blocks, slabs, tiles of specific dimension :— | |
| | (a) Black colour | 1000/- per cu.mt. |
| | (b) Other colour | 500/- per cu.mt. |
| 2. | Marble which is used for cutting and polishing purpose for making blocks, slabs, tiles of specific dimension. | 300/- per cu.mt. |
| 3. | Marble stone for other purpose | 200/- per cu.mt. |
| 4. | Flagstone Natural sedimentary rock which is used for flooring | 103/- per cu.mt. |
| 5. | Ordinary Sand, Bajri | 20/- per cu. mt. |
| 6. | Murrum | 20/- per cu. mt. |
| 7. | Stone :— (a) Boulder (b) Gitti, Roadmetal (c) Dressed stone, Khanda, Dhoka | 103/- per cu. mt. |
| 8. | Soil-For making bricks and tiles | 20/- per cu.mt. |
| 9. | Other minor minerals | 40/- per cu.mt. |

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
V. K. MISHRA, Deputy Secretary.

# राजस्व विभाग

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला उत्तर बस्तर कांकेर, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन राजस्व विभाग

कांकेर, दिनांक 24 सितम्बर 2009

क्रमांक/195/भू-अर्जन/2009.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है, अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है. राज्य शासन यह भी निर्देश देता है कि उक्त अधिनियम की धारा 5 (अ) के उपबन्ध उक्त भूमि के संबंध में लागू नहीं होंगे, क्योंकि उनकी राय में उक्त अधिनियम की धारा 17 की उपधारा (1) के उपबन्ध उसके संबंध में लागू होते हैं :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| उत्तर बस्तर कांकेर | अन्तागढ़ | अन्तागढ़ | 0.20 | तहसीलदार अन्तागढ़ | नक्सल पीड़ित परिवारों के पुनर्वास हेतु आवास गृह निर्माण बाबत्. |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अविनाश चम्पावत,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला जशपुर, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

जशपुर, दिनांक 1 अक्टूबर 2009

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 01/अ-82/2007-08.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है, अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जशपुर | पत्थलगांव | पतराटोली प. ह. नं. 19 | 1.819 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, धरमजयगढ़. | खमगढ़ा जलाशय योजना की स्पील चैनल का अनिवार्य भू-अर्जन के लिए. |

भूमि का नक्शा (प्लान) अनुविभागीय अधिकारी, राजस्व/भू-अर्जन अधिकारी, पत्थलगांव के कार्यालय में देखा जा सकता है.

जशपुर, दिनांक 1 अक्टूबर 2009

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 02/अ-82/2007-08.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जशपुर | पत्थलगांव | पतराटोली प. ह. नं. 19 | 0.555 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, धरमजयगढ़. | खमगढ़ा जलाशय योजना की आर बी सी मुख्य नहर का पूरक भू-अर्जन प्रकरण. |

भूमि का नक्शा (प्लान) अनुविभागीय अधिकारी, राजस्व/भू-अर्जन अधिकारी, पत्थलगांव के कार्यालय में देखा जा सकता है.

जशपुर, दिनांक 1 अक्टूबर 2009

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 05/अ-82/2007-08.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जशपुर | पत्थलगांव | सूरजगढ़ प. ह. नं. 12 | 11.574 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, धरमजयगढ़. | घरजियाबथान जलाशय योजना आर बी सी मुख्य नहर का अनिवार्य भू-अर्जन प्रकरण. |

भूमि का नक्शा (प्लान) अनुविभागीय अधिकारी, राजस्व/भू-अर्जन अधिकारी, पत्थलगांव के कार्यालय में देखा जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. के. जायसवाल,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला कोरबा, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

कोरबा, दिनांक 14 सितम्बर 2009

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 05/अ-82/2000-2001.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है. राज्य शासन यह भी निर्देश देता है कि उक्त अधिनियम की धारा 5 (अ) के उपबन्ध, उक्त भूमि के सम्बन्ध में लागू नहीं होंगे, क्योंकि उसकी राय में उक्त अधिनियम की धारा 17 की उपधारा (1) के उपबन्ध उसके सम्बन्ध में लागू होते हैं :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| कोरबा | कटघोरा | गांगपुर | 0.121 | कार्यपालन अभियंता जल संसाधन विभाग. | छुरी जलाशय निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) अनुविभागीय अधिकारी (रा.)/भू-अर्जन अधिकारी, कटघोरा के कार्यालय में देखा जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अशोक अग्रवाल**, कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला जांजगीर-चांपा, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

जांजगीर-चांपा, दिनांक 9 सितम्बर 2009

क्रमांक 13 क/भू-अर्जन/2009.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता हैं अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | अकलतरा | कोटमीसोनार प. ह. नं. 04/08 | 3.380 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, जांजगीर, मुख्यालय चांपा, जिला जांजगीर-चांपा (छ. ग.) | कर्रानाला जलाशय निर्माण के अन्तर्गत बायीं तट नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), जांजगीर के कार्यालय में देखा जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 9 सितम्बर 2009

क्रमांक 14 क/भू-अर्जन/2009.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | अकलतरा | अकलतरी प. ह. नं. 02/07 | 2.762 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, जांजगीर, मुख्यालय चांपा, जिला जांजगीर-चांपा (छ. ग.) | कर्रानाला जलाशय निर्माण के अन्तर्गत दायीं तट नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), जांजगीर के कार्यालय में देखा जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 9 सितम्बर 2009

क्रमांक 15 क/भू-अर्जन/2009.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) संशोधित भू-अर्जन अधिनियम, 1984 की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| जांजगीर-चांपा | अकलतरा | पीपरसत्ती प. ह. नं. 02/07 | 2.945 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, जांजगीर, मुख्यालय चांपा, जिला जांजगीर-चांपा (छ. ग.) | कर्रानाला जलाशय निर्माण के अन्तर्गत दायीं तट नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), जांजगीर के कार्यालय में देखा जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**टी. सी. महावर,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला कोरिया, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

कोरिया, दिनांक 17 सितम्बर 2009

रा. प्र. क्र. 06/अ-82/2008-09.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है. राज्य शासन यह भी निर्देश देता है कि उक्त अधिनियम की धारा 5 (अ) के उपबन्ध, उक्त भूमि के सम्बन्ध में लागू नहीं होंगे, क्योंकि उसकी राय में उक्त अधिनियम की धारा 17 की उपधारा (1) के उपबन्ध उसके सम्बन्ध में लागू होते हैं :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (एकड़ में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| कोरिया | बैकुन्ठपुर | मोदीपारा | 1.00 | कार्यपालन अभियन्ता, जल संसाधन संभाग बैकुंठपुर, जिला कोरिया. | सिंचाई सुविधा उपलब्ध कराने बाबत्. |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**आलोक अवस्थी,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला रायपुर, छत्तीसगढ़ एवं पदेन सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

रायपुर, दिनांक 30 सितम्बर 2009

क्रमांक क/भू-अर्जन/2-अ/82 वर्ष 2008-09.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भू-अर्जन अधिनियम, 1894 (क्रमांक 1 सन् 1894) की धारा 4 की उपधारा (1) के उपबन्धों के अनुसार इसके द्वारा सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन, इसके द्वारा, इस अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित अधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में उक्त धारा 4 की उपधारा (2) द्वारा दी गई शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 4 की उपधारा (2) के द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| रायपुर | भाटापारा | खैरा प. ह. नं. 19/37 | 11.208 | कार्यपालन अभियंता, म. ज. प. डिसनेट संभाग क्र. 3, तिल्दा (तुलसी) | दायीं छोर वितरक नहर एवं लच्छनपुर उपनहर निर्माण हेतु. |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**संजय गर्ग,** कलेक्टर एवं पदेन सचिव.

